७९. अनेकान्त परमागमका बीज अथवा जैनागमका प्राण है।

८०. जो सर्वथा एकान्त है वह परमार्थ-शून्य है।

८१. जो दृष्टि अनेकान्तात्मक है वह 'सम्यग्दृष्टि' है।

८२. जो दृष्टि अनेकान्तसे रहित है वह 'मिथ्यादृष्टि' है।

८३ जो कथन अनेकान्तदृष्टिसे रहित है वह 'मिथ्यावचन' है।

८४. सिद्धि अनेकान्तसे होती है, न कि सर्वथा एकान्तसे।

८५. सर्वथा एकान्त अपने स्वरूपकी प्रतिष्ठा करनेमे भी समर्थ नही होता।

८६ जो सर्वथा एकान्तवादी है वे अपने वैरी आप हैं।

८७. जो अनेकान्त-अनुयायी है वे वस्तुत अर्हज्जिन-मतानुयायी हैं, भले ही वे 'अर्हन्त' या 'जिन' को न जानते हो।

८८. मन-वचन-काय-संबधी जिस क्रियाकी प्रवृत्ति या निवृत्तिसे आत्म-विकास सधता है उसके लिये तदनुरूप जो भी पुरुषार्थ किया जाता है उसे 'कर्मयोग' कहते है।

८९ दया, दम त्याग और समाधिमे तत्पर रहना आत्मविकास-का मूल एव मुख्य कर्मयोग है।

९०. समीचीन धर्म सद्दृष्टि, सद्बोध और सच्चारित्ररूप है, वही रत्नत्रय-पोत और मोक्षका मार्ग है।

९१. सद्दृष्टिको लिये हुए जो ज्ञान है वह 'सद्बोध' कहलाता है।

९२ सद्बोध-पूर्वक जो आचरण है वह सच्चारित्र' है अथवा ज्ञानयोगीके कर्माऽऽदानकी निमित्तभूत जो क्रियाएँ उनका त्याग 'सम्यक्चारित्र' है और उसका लक्ष्य राग-द्वेषकी निवृत्ति है।

९३ अपने राग-द्वेष-काम-क्रोधादि-दोषोको शान्त करनेसे ही आत्मामे शान्तिकी व्यवस्था और प्रतिष्ठा होती है।

९४. ये राग-द्वेषादि-दोष, जो मनकी समताका निराकरण करनेवाले हैं, एकान्त धर्माभिनिवेश-मूलक होते हैं और मोही जीवोंके अहंकार-ममकारसे उत्पन्न होते हैं।

९५. संसारमें अशान्तिके मुख्य कारण विचार-दोष और आचार-दोष हैं।

९६. विचारदोषको मिटानेवाला 'अनेकान्त' और आचारदोष-को दूर करनेवाली 'अहिंसा' है।

९७. अनेकान्त और अहिंसा ही शास्ता वीरजिन अथवा वीर-जिन-शासनके दो पद हैं।

९८. अनेकान्त और अहिंसाका आश्रय लेनेसे ही विश्वमें शान्ति हो सकती है।

९९. जगतके प्राणियोंकी अहिंसा ही 'परमब्रह्म' है, किसी व्यक्तिविशेषका नाम परमब्रह्म नहीं।

१००. जहाँ बाह्याभ्यन्तर दोनो प्रकारके परिग्रहोंका त्याग है वही उसे अहिंसाका वास है।

१०१. जहाँ दोनों प्रकारके परिग्रहोंका भार-वहन अथवा वास है वहीं हिंसाका निवास है।

१०२. जो परिग्रहमें आसक्त है वह वास्तवमें 'हिंसक' है।

१०३. आत्मपरिणामके घातक होनेसे झूठ, चोरी, कुशील और परिग्रह ये सब हिंसाके ही रूप हैं।

१०४. धन-धान्यादि सम्पत्तिके रूपमें जो भी सासारिक विभूति है वह सब 'बाह्य-परिग्रह' है।

१०५. 'आभ्यन्तर-परिग्रह' दर्शनमोह, राग, द्वेष, काम, क्रोध, मान, माया, लोभ, हास्य, शोक, भय और जुगुप्साके रूपमे है।

१०६. तृष्णा-नदीको अपरिग्रह-सूर्यके द्वारा सुखाया जाता और विद्या-नौकासे पार किया जाता है।

१०७. तृष्णाकी शान्ति अभीष्ट इन्द्रिय-विषयोकी सम्पत्तिसे नही होती, प्रत्युत इसके वृद्धि होती है।

१०८. आध्यात्मिक तपकी वृद्धिके लिये ही बाह्य तप विधेय है।

१०९. यदि आध्यात्मिक तपकी वृद्धि ध्येय या लक्ष्य न हो तो

बाह्य-तपश्चरण एकान्ततः शरीर-पीडनके सिवा और कुछ नहीं।

११०. सद्ध्यानके प्रकाशसे आध्यात्मिक अन्धकार दूर होता है।

१११. अपने दोषके मूल-कारणको अपने ही समाधितेजसे भस्म किया जाता है।

११२. समाधिकी सिद्धिके लिये बाह्य और आभ्यन्तर दोनों प्रकारके परिग्रहोंका त्याग आवश्यक है।

११३. मोह-शत्रुको सद्दृष्टि, संवित्ति और उपेक्षारूप अस्त्र-शस्त्रोंसे पराजित किया जाता है।

११४. वस्तु ही अवस्तु हो जाती है, प्रक्रियाके बदल जाने अथवा विपरीत हो जानेसे।

११५. कर्म कर्ताको छोड़कर अन्यत्र नहीं रहता।

११६. जो कर्मका कर्ता है वही उसके फलका भोक्ता है।

११७. अनेकान्त-शासन ही अशेष-धर्मोंका आश्रय-भूत और सर्व-आपदाओंका प्रणाशक होनेसे 'सर्वोदयतीर्थ' है।

११८. जो शासन-वाक्य धर्मोंमें पारस्परिक अपेक्षाका प्रतिपादन नही करता वह सब धर्मोंसे शून्य एवं विरोधका कारण होता है और वह कदापि 'सर्वोदयतीर्थ' नहीं हो सकता।

११९. आत्यन्तिक-स्वास्थ्य ही जीवोंका सच्चा स्वार्थ है, क्षण-भंगुर भोग नही।

१२०. विभावपरिणतिसे रहित अपने अनन्तज्ञानादिस्वरूपमें शाश्वती स्थिति ही 'आत्यन्तिकस्वास्थ्य' कहलाती है, जिसके लिये सदा प्रयत्नशील रहना चाहिये।

# नामानुक्रमणिका